साधक अनुभव करता है कि भावनाएं जैसे राग, घृणा, सन्देह, अहंकार आदि स्वतन्त्र रूप से पैदा हो रहे हैं और बिना अपनी इच्छा ( संकल्प ) के हर प्रकार के चंचल और कष्ट देने वाले विचार और बीमारियाँ पैदा हो रही हैं। इस प्रकार उसकी साधना में अड़चन आती है, क्योंकि मन और प्राण के चक्रों में केन्द्रित होने से उसको स्वप्न में विभिन्न प्रकार के भ्रमदर्शन होते हैं। ध्यान में और जाग्रदवस्था में भी। इस समय प्रार्थना द्वारा बोधिचित्त को पैदा करना,[1] मन में विराग पैदा करना तथा शून्यता को देखना बाधाओं को जीतने के लिए आवश्यक होते हैं। उस समय साधक तब तक शारीरिक अभ्यास करे, जब तक कि विभिन्न चक्रों में नाड़ी की गांठ के साथ समन्वित न हो जाये। उसे जानना चाहिए कि ये सभी बाधाएं वास्तव में उसकी सहायक हैं एवं उसकी साधना के अच्छे प्रतीक हैं। वह अपने लक्ष्य की ओर निश्चित ही आगे बढ़ रहा है। इस प्रकार उसे अपने को स्वयं धन्यवाद देना चाहिए और प्राण एवं नाड़ी के प्रत्याक्रमण को स्वीकार करना चाहिये। यदि साधक पांचों तत्त्वों के प्राणों को अपने मूल स्थान में रोक सका, तो वे उनको सुषम्ना में ले जायेंगे। इससे पांच प्रकार के चिह्न—चन्द्र की किरण, सूर्य की किरण, वज्रकिरण, इन्द्रधनुष की किरण और चन्द्र-सूर्य की साथ-साथ किरणें भी पैदा होती हैं। इस प्रकार बहुत से चिह्न (कण) प्रकाश के दिखाई देते हैं। यह सब मिल कर दस विशिष्ट चिह्न कहलाते हैं। यह विशुद्ध चिह्न सत्त्व के प्राण, नाड़ी एवं बिन्दु चक्रों में एकत्रित होते हैं, जिसमें पांच रंग—सफेद, लाल, नीला, पीला और हरा बुद्ध भूमि में पैदा होते हैं और प्राण विभिन्न गुह्य नाड़ियों में एकत्रित होने पर साधक को 24 गुह्य पवित्र स्थान, इष्टदेव, डाकिनियाँ और द्वारपाल दिखाई देते हैं। ये साधक के पांचों प्राणों को उन चक्रों में रोक कर प्रवीणता प्राप्त कराते हैं। इससे साधक का शरीर बलिष्ट हो जाता है, उसका चर्म कोमल हो जाता है, चेहरा चमकने लगता है और हर क्षण वह इतना शक्ति से युक्त होता है कि सघन दीवाल भी उसे रोक नहीं पाती।

वह योगी जो शुक्र-शोणित (रक्त-श्वेत) बिन्दु को रोक कर सुषुम्ना (नाड़ी) में इकट्ठा कर सकता है, निम्नलिखित गुणों को प्राप्त करता है—

1. योगी अपने शरीर से प्रकाश की लौ का विकिरण कर सकता है तथा सूर्य के सान्निध्य ( सामीप्य ) में वह बिना छाया के खड़ा हो सकता है।
2. वह अपने को अन्तर्धान कर सकता है।

---

1. भवसागरे पतितान् सत्त्वान् तेषामुद्धरणं कर्तुं चित्तवज्रं श्रेष्ठं करोम्यहमिति बोधिचित्तोत्पादः। ( साधनमाला, पृ॰ 373 )

3. वह बड़े-बड़े चमत्कार दिखा सकता है। जो साधक प्राण, मन और सूक्ष्म पंचमहाभूत के तत्त्व को अवधूती में केन्द्रित करता है, वह निम्नलिखित छः प्रकार की सिद्धियों को प्राप्त कर सकता है—

1. लोहे को सोने में बदल सकता है।
2. पानी के ऊपर बिना डूबे चल सकता है।
3. आग में बिना जले प्रवेश कर सकता है।
4. अपनी चण्डाली शक्ति की उष्णता से वह पहाड़ के बर्फ को पिघला सकता है।
5. सुमेरु के सिरे तक वह कुछ सेकेण्ड में जा सकता है।
6. आकाश में वह उड़ सकता है और पहाड़ तथा चट्टानों पर आसानी से चल सकता है।

गुह्यसमाजतन्त्र में भी दो प्रकार की सिद्धियां बताई गई हैं—

1. सामान्यसिद्धि तथा २. उत्तमसिद्धि

सामान्यसिद्धि में अन्तर्धान, अणिमा, लघिमा आदि की गणना है।
उत्तमसिद्धि के अन्तर्गत बुद्धत्व की प्राप्ति है। षडंगयोग में निष्णात होने के पश्चात् इसी से जन्म में बुद्धत्व प्राप्ति संभव है।
जैसा कहा भी है—

अन्तर्द्धानादयः सिद्धयः सामान्या इति कीर्तिता।
सिद्धिरुत्तममित्याहुर्बुद्धबुद्धत्वसाधनम् ॥
सेवा षडङ्गयोगेन कृत्वा साधनमुत्तमम्।
साधयेदन्यथा नैव जायते सिद्धिरुत्तमा ॥

(गु० स०, पृ० 162–163, बड़ौदा)

प्राण एवं चित्त पर आधिपत्य कर लेने पर योग का प्रसार और गम्भीरता ऊपर उल्लिखित गुणों के साथ उसमें पूर्णरूप से आ जाती है। चमत्कार की शक्ति का काल भी योगी में भिन्न-भिन्न हो सकता है। यदि योगी प्राण-चित्त को निगृहीत न करे, तो यह गुण भी समाप्त हो जाते हैं। नाड़ी, वायु और बिन्दु को शुद्ध करके योगी हर प्रकार की सिद्धियों से काम ले सकता है, क्योंकि बिन्दु के स्थिर हो जाने पर तथा बिन्दु का ऊपरी चक्रों में प्रवेश कर जाने पर योगी बहती हुई नदी की धारा को भी रोक सकता है। यदि योगी का प्राण-चित्त एकाग्र है, तो वह मनुष्य मात्र को देख कर हिप्नोटाइज्ड (मोहित) कर सकता है। अग्नि तत्त्व को उसने निगृहीत कर लिया है, तो वह सूर्य को भी स्तंभित कर (रोक) सकता है। नाड़ी की शक्ति से

वह धन और असंख्य रत्नों को पैदा कर सकता है। वह मनुष्यों को अपनी ओर खींच सकता है। बिन्दु की शक्ति के कारण वह देव, राक्षस, पिशाच आदि को भी अपने अधीन कर सकता है, अर्थात् खींच सकता है। यद्यपि साधक असंख्य सिद्धियों और उपादानों को प्राप्त कर सकता है, फिर भी उसे यह जानना चाहिये कि यह सब भ्रम है, जैसे इन्द्रधनुष। अपने में इनका कोई अस्तित्व नहीं होता। उसे कभी भी इन शक्तियों से भ्रमित नहीं होना चाहिए, लेकिन उसे आज के विश्व की सिद्धियों के ऊपर विजय प्राप्त करनी चाहिए और दीप्तिमान् महामुद्रा साधना पर बिना किसी चंचलता के चण्डाली को केन्द्रित करना चाहिये, क्योंकि यही वह मार्ग है, जिससे उसका अनुभव और आगे बढ़ेगा।

## उपसंहार

संक्षेप में चण्डाली की साधना से साधक अनुत्पन्न महामुद्रा को समझ पाता है तथा सब प्रकार की इच्छाओं और अज्ञानों से वह मुक्ति पाता है। वह सांसारिक नाड़ी-बन्धनों को खोल सकता है और उसे एक प्रज्ञा नाड़ी में बदल सकता है। वह आस्रव बिन्दुओं को शुद्ध करके उसे अनास्रव बिन्दु में बदल सकता है और युगनद्ध काय ( इन्द्र-धनुषी काय ) को 'पूर्ण बुद्ध' के रूप में प्राप्त कर सकता है।

—:※:—

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद—4

## —वङ्छुग् दोर्जे—

[ 'धी:' के छठे अंक में तन्त्र की सामान्य साधना पद्धति और कुल पर विचार किया गया था। इसी शीर्षक से अब क्रियातन्त्र आदि चारों तन्त्रों पर विस्तार से विचार किया जायगा। इस क्रम में यहां क्रियातन्त्र का स्वरूप, अभ्युदय, कुलभेद तथा साधनापद्धति पर प्रकाश डाल कर और साधनाविधि को पुनः प्रवेशचर्या, योगचर्या, साधनाचर्या और सिद्धिचर्या नामक चार साधनायोगों में विभक्त कर उनका स्वरूप बताया गया है। अन्त में क्रियातन्त्र के पांच मार्गों और दस भूमियों पर भी संक्षिप्त विचार किया गया है। ]

क्रियातन्त्र के स्वरूप को तथागत ने ज्ञानसमुच्चय में इस प्रकार कहा है—"लोक में अवहेलना का पात्र बनाने वाली चर्या से भयभीत होकर क्रियातन्त्र का साधक बाह्य शुद्धीकरण पर जोर देता है। इसमें ज्ञानसत्त्व के सुख का अभाव, स्वदेह में देवकाय की भावना का अभाव और अतिविशिष्ट मार्ग में प्रवेश की योग्यता का अभाव रहता है। अतः वह दोषों के क्षय के हेतु विकल्प का सहारा लेता है। ऐसी साधना करने वाला साधक क्रियातन्त्र में स्थित कहा जाता है"[1]।

इसकी व्याख्या करते हुए कोङ्ट्रुल रिनपोछे कहते हैं कि मन्द बुद्धि वाले व्यक्ति ( साधक ) गम्भीरार्थ ( राग से उत्पन्न अनुभूति ) से भयभीत रहते हैं। स्वयं समयदेव की भावना करने में असमर्थ होने से इनमें स्वदेह में देवकाय की भावना का अभाव रहता है। इसके अभाव में वे ज्ञानदेव का आह्वान कर उसे अपने में विलीन भी नहीं कर सकते। सन्ध्याभाषा द्वारा मुद्रित अतिविशिष्ट मार्ग का अनुकरण करने में भी वे असमर्थ रहते हैं। दोषों के प्रहाणहेतु विकल्पों का सहारा लेकर स्नानादि करते हुए इष्टदेव की स्वामी के और स्वयं की सेवक के रूप में भावना कर अधिष्ठित होना चाहते हैं। ऐसे साधक क्रियातन्त्री कहलाते हैं। ये मन्त्र और अंजन आदि आठ लौकिक सिद्धियों का स्वतन्त्र रूप से आचरण करने की अभिलाषा से उनकी प्राप्ति हेतु मन्त्रावृत्ति कर साधना करते हैं[2]।

---

1. तो. 447, प० 285

2. ज्ञेयकोश, जि० 2, पृ० 581, तिब्बत से प्रकाशित 1982.

आचार्य सेरतोगपा ने क्रियातन्त्र के स्वरूप को इस प्रकार स्पष्ट किया है—क्रिया और चर्यातन्त्र के साधक सम्पूर्ण मार्ग को साधनास्थल, स्वतत्त्व, विद्यामन्त्र, आवृत्ति, अग्निस्थ, ध्वनिस्थ, ध्वनि-अन्तःस्थ समाधि, मन्त्र साधना प्रवेश विधि, होम और अभिषेक नामक दस तत्त्वों में संगृहीत कर ध्यान करते हैं। इन्हीं दस तत्त्वों को बोधि का अंग मानते हैं[1]।

ज्ञानसमुच्चय के वचनों की बुद्धगुह्य द्वारा की गई व्याख्या का उदाहरण देते हुए आचार्य चोङ्‌कापा कहते हैं कि क्रियातन्त्र के विनेयजन, जो देवयोग में एकाग्र होने से भयभीत होते हैं, अतिविशिष्ट आचरण के लोक-निन्दनीय होने से ऐसी चर्या को करने में असमर्थ हैं तथा उत्पत्ति, जरा, भंग आदि दोषों के कारण सभी धर्मों को सत्य मान कर साधना करते हैं। ऐसे विकल्पोन्मुख साधकों के लिये ही स्वयं देवभावना का और ज्ञान के आवेश का अभाव कहा है, सभी क्रियातन्त्र के साधकों के लिये नहीं। ऐसे विशिष्ट साधक जो स्वदेह देवभावना, ज्ञान-आवेश तथा राग में ह्रास, दर्शन आदि मार्ग द्वारा आचरण करने की क्षमता रखते हों, उनके लिए अनुज्ञा है। इस प्रकार यहां क्रिया के सामान्य और विशिष्ट साधकों के स्तर के अनुसार स्वीकार किया गया है[2]।

सारांश में वही क्रियातन्त्र का स्वरूप है, जिसमें बाह्य आचरण स्नान आदि द्वारा पवित्रता पर और आभ्यन्तर मन्त्रादि आवृत्ति पर जोर देते हुए राग के चार स्तरों में से प्रथम अवस्था ( ह्रास ) के मार्गीकरण की विधि बताई है।

## क्रियातन्त्र का अभ्युदय

क्रियातन्त्र की देशना के प्रसंग में कहा जा चुका है कि भगवान् तथागत श्रावस्ती से तीन महीने के लिये त्रायस्त्रिंशत् लोक में अपनी माता को धर्मोपदेश द्वारा अनुगृहीत करने के लिए गये[3]। वहीं से समय-समय पर सुमेरु पर्वत आदि देवस्थानों में जाकर अनेक तन्त्रशास्त्रों की देशना को और पुनः जम्बूद्वीप लौट कर मगध, श्रावस्ती आदि विभिन्न स्थानों में विभिन्न प्रकार की अभिरुचि रखने वाले विनेयजनों को तन्त्र की देशना की। इनमें से क्रियातन्त्र को मंजुश्रीतन्त्र, अवलोकिते-

---

1. वज्रयान भूमिफलव्यवस्था, प० 17 ति० सं० तिब्बत पु० धर्मशाला से प्रका०। तो० 808, पृ० 225 में भी यही विषय आया है।
2. महामन्त्रक्रम, पृ० 87, तिब्बती संस्कृति विभाग धर्मशाला से प्रकाशित।
3. मंजुश्रीमूलकल्प 53, 48 द्र० आटानाटीय सूत्रनिकाय, भाग 3, 9वां सूत्र, पृ० 150, ( दरभंगा संस्करण )।

श्वरतन्त्र, वज्रपाणितन्त्र, अचलतन्त्र, विद्यादेवीतन्त्र और उष्णीषतन्त्र नामक छः भागों में बांटा गया है[1] । यहां इसी क्रम में क्रियातन्त्र के अभ्युदय एवं प्रादुर्भाव पर प्रकाश डाला जा रहा है ।

( 1 ) **मंजुश्री से सम्बद्ध तन्त्र**

मंजुश्रीमूलकल्प की देशना तथागत ने शुद्धावास लोक में की । "एकस्मिन् समये भगवान् शुद्धावासोपरिगमनप्रतिष्ठितेऽचिन्त्याश्चर्याद्भुत..........बोधिसत्त्वसंनिपातमण्डलमाले विहरतिस्म" इत्यादि प्रकरण में इसका विवरण देखा जा सकता है[2] ।

( 2 ) **अवलोकितेश्वरतन्त्र**

अवलोकितेश्वर से सम्बद्ध अनेक तन्त्र-ग्रन्थउपलब्ध हैं । उनमें से आर्य अमोघपाशतन्त्र की देशना भगवान् तथागत ने पोतला पर्वत[3] पर की, जो अवलोकितेश्वर का क्षेत्र कहलाता है । वहीं पर असंख्य बोधिसत्त्वों और रूपलोक के सत्त्वों को इसका उपदेश मिला[4] ।

( 3 ) **अचलतन्त्र**

इसके भी अनेक उपविभाग मिलते हैं । इनमें आर्य अचलनामधारणी की देशना भगवान् ने त्रायस्त्रिंशत् लोक में समन्तभद्र, आकाशगर्भ, सर्वनीवरणविष्कम्भी, मंजुश्री, वज्रपाणि, अवलोकितेश्वर, मैत्रेय आदि दस भूमियों में रहने वाले बोधिसत्त्वों के साथ विहार करते समय मैत्रेय द्वारा निवेदन करने पर की[5] ।

( 4 ) **वज्रपाणितन्त्र**

आर्यवज्रपाणि नीलाम्बरधर वज्रपालनाम तन्त्र का भगवान् तथागत ने पाताल लोक में नागराज, आनन्द, उपानन्द, बोधिसत्त्व वज्रपाणि आदि के साथ बिहार करते समय उपदेश किया[6] ।

(6) **उष्णीषतन्त्र**

इसके भी अनेक ग्रन्थ मिलते हैं । इनमें से आर्य महादण्डनामधारणी की भगवान्

---

1. बुस्तोन, जिल्द 24, पृ० 975, ति० सं० लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित ।
2. महायानसूत्रसंग्रह, पृ० 1, मिथिला इंस्टीट्यूट, दरभंगा से प्रकाशित ।
3. दक्षिण में धान्यकटक के नजदीक है ।
4. तो० 682, प० 278
   तारनाथ का बौद्ध धर्म का इतिहास, दिङ्नागकालीन कथा, पृ० 77.
5. तो० 631, प० 69 ख ।
6. तो० 499, प० 167

तथागत ने राजगिरि के गृध्रकूट पर्वत पर आयुष्मान् राहुलभद्र द्वारा निवेदन करने पर देशना की थी[1] ।

इस प्रकार अन्य तन्त्र-ग्रन्थों की देशना भी जाननी चाहिये ।

## क्रियातन्त्र के भेद

क्रियातन्त्र और चर्यातन्त्र में कुल के दो भेद किये जाते हैं[2] । यथा—

1. लोकोत्तरकुल
2. लोककुल

### लोकोत्तरकुल

लोकोत्तरकुल में तथागतकुल, पद्मकुल और वज्रकुल नामक तीन कुल आते हैं। ये क्रमशः उत्तम, मध्यम और अधम कहलाते हैं। बुद्धगुह्य तीन कुलों के अभिप्राय को स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि[3] तथागतकुल सभी धर्मों का यथावत् ज्ञान कर अतीत में जैसे अनन्त बुद्ध और बोधिसत्त्व बने, उसी मार्ग में तद्वत् गमन कर बोधि का लाभ करने वाले तथागत कुल के कहलाते है, जैसे भगवान् शाक्यमुनि। तथागततत्त्वसंग्रह तन्त्र में भी कहा है[4]—

स्वचित्तप्रतिवेद्यादि बुद्धबोधिर्यथाविधि ।
स एव भगवान् सर्वतथागतकुलं भवेत् ॥
तथागतकुलं सैव सैव वज्रकुलं स्मृतम् ।
सैव पद्मकुलं शुद्धं सैवोक्तं मणिसत्कुलम् ॥

साधक का स्वचित्त भी तथागतों के काय, वाक्, चित्त सदृश है। उसे यथावद् जानना ही तथागत कुल है। तथागततत्त्वसंग्रह आदि अनेक तन्त्र ग्रन्थों में 'ॐ वज्रात्मकोऽहम्, ॐ चित्तप्रतिवेद्यं करोमि' आता है। जो अ, उ, म् तीन अक्षरों से सम्पन्न त्रिवज्रसदृश है। उसका प्रतिवेद्य करना ही तथागत कुल कहलाता है । इससे भी यह सिद्ध होता है कि तत्त्व ही कुल है और जिस मार्ग के बल से साधक उसका साक्षात्कार करता है, उसी कुल का वह साधक माना जाता है ।

### पद्मकुल

क्लेशरहित होकर रात-दिन छः प्रहरों में असहाय प्राणियों को देखकर करुणा से द्रवीभूत होकर प्राणियों के उद्धार हेतु प्रयत्नशील साधक पद्मकुल का कहलाता है। यहां अवलोकितेश्वर और उनके द्वारा अधिष्ठित तारा आदि इस कुल के देवी-देवता हैं ।

---

1. तो० 608, प० 37 ख
2. सामान्यतन्त्र, खसडुब जे, जि० 4, प० 29, ति० सं० ।
3. तो० 267, प० 101
4. लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित, पृ० 138 ।

**वज्रकुल**

बौद्ध शासन का रक्षक तथा शासन के शत्रुओं का दमन करने वाला वज्रकुलिक कहलाता है। यथा बोधिचित्त समन्तभद्र और षट्पारमिता द्वारा उद्भूत ज्ञानक्रम द्वारा अधिष्ठित चण्ड, चण्डी आदि वज्रकुलिक हैं।

पुनः त्रिकुल के आभ्यन्तर भेद अनेक हैं[1]। जैसे तथागत कुल के आठ भेद हैं—प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल, उष्णीषकुल, क्रोधकुल, दूत-दूतीकुल, बोधिसत्त्वकुल और शुद्धावासिककुल।

1. प्रधानकुल में त्रिसमयव्यूहराज तन्त्र आदि अनेक ग्रन्थ आते हैं[2]।
2. तथागत अधिपतिकुल का मुख्य ग्रन्थ आर्यमंजुश्रीमूलकल्प[3] है।
3. मातृकुल में महामायूरी विद्याराज्ञी[4] आदि हैं।
4. उष्णीषकुल में आर्य सर्वतथागतसितातपत्रनाम अपराजिता प्रत्यङ्गिरा महाविद्याराज्ञी[5] आदि आते हैं।
5. तथागत क्रोधकुल में विजय कल्पगुह्यतन्त्र आदि अनेक ग्रन्थ आते हैं।
6. दूत-दूतीकुल में आर्यभद्र-रात्रिनामसूत्र[6] की गणना है।
7. तथागत बोधिसत्त्वकुल में आर्यमैत्रेयनाम-अष्टोत्तरशतकधारणी संहिता[7] आदि आते हैं।
8. तथागत शुद्धावासिक देवकुल में आटानाटीयसूत्र[8] आदि ग्रन्थ आते हैं।

ऊपर निर्दिष्ट ग्रन्थों में से जिस ग्रन्थ का अनुकरण कर साधक अपनी साधना का अभ्यास करता है, वह उसी कुल का कहलाता है।

पद्मकुल के पांच उपभेद हैं—प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल और आज्ञाकारीकुल।

1. प्रधानकुल में आर्य अपरिमितायु र्ज्ञान नाम महायानसूत्र[9] आदि ग्रन्थ गिने गये हैं।
2. अधिपतिकुल में आर्य अवलोकितेश्वर पद्मजालमूलतन्त्रराजनाम[10] आदि ग्रन्थ आते हैं।
3. मातृकुल में सर्वतथागतमातृताराविश्वकर्मभवतन्त्रनाम[11] आदि धारणी और अनेक सूत्र-ग्रन्थ आते हैं।
4. क्रोधकुल में आर्य अवलोकितेश्वर हयग्रीव धारणी[12] आदि हैं।

---

1. बुस्तोन जि० 14 प्र० 949, ति० सं०। 2. तो० 502, पृ० 181-247
3. तो० 543, पृ० 105-351 4. तो० 559, पृ० 87-117 5. तो० 590, पृ० 205-212
6. तो० 617, पृ० 56-58, 7. तो० 635, पृ० 107-109, 8. तो० 656, पृ० 149-162,
9. तो० 675, पृ० 216-220, 10. तो० 681, पृ० 224-278, 11. तो० 726, पृ० 202-217,
12. तो० 733, पृ० 225,

5. आज्ञाकारीकुल में आर्य महालक्ष्मीसूत्र[1] आदि अनेक मन्त्र, स्तोत्र और धारणी संगृहीत हैं।

वज्रकुल के भी प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल, क्रोध-क्रोधितकुल और दूत-दूती अथवा आज्ञाकारीकुल नामक पांच उपभेद हैं—

1. प्रधानकुल में आर्य सर्वकर्मावरणविशोधनीयनाम धारणी[2] आदि ग्रन्थ हैं।
2. अधिपतिकुल में आर्य वज्रपातालनाम तन्त्रराज[3] आदि हैं।
3. मातृकुल में आर्यवज्रजितानल प्रमोहनीनाम[4] धारणी आदि हैं।
4. क्रोध-क्रोधितकुल में आर्यजयवतीनाम महाविद्याराज[5] आदि हैं।
5. दूत-दूती अथवा आज्ञाकारीकुल में महाबलनाम महायान[6] सूत्र आदि अनेक सूत्र, धारणी, मन्त्र, स्तोत्र और तन्त्रग्रन्थों का समावेश है।

यहां ये भेद बुस्तोन, जिल्द 14 वीं और खसडुबजे के सामान्यतन्त्र जिल्द ९वीं के आधार पर लिखे गये हैं। 'धीः' के 5वें अंक में इनका विस्तृत परिचय श्री बनारसीलाल ने दिया है[7]।

लोककुल के आभ्यन्तर तीन भेद हैं—मणिकुल, पंचकुल ( यह पुष्टिकुल भी कहलाता है ) और लोककुल ( सामान्य देव-देवासुर )।

1. मणिकुल में आर्य मणिभद्रनामधारणी,[8] आर्य जम्भलजलेन्द्रयथालब्धकल्पनाम आदि आदि ग्रन्थ आते हैं।
2. पंचकुल में आर्य मेखलानामधारणी[9] आदि आते हैं।
3. लोककुल में आर्य मन्त्रराज महाश्वास[10] आदि आते हैं।

इन कुलों का यदि हम अन्तर्भाव करना चाहें, तो तीन भागों में कर सकते हैं। मणिकुल का पद्मकुल में, पुष्टि या पंचकुल का वज्रकुल में तथा अन्य सभी लौकिक देवता लोककुल में सम्मिलित हो जाते हैं। सुबाहुपरिपृच्छासूत्र टीका पिण्डार्थविधि में[11] कहा है कि जो इन तीन कुलों में संगृहीत नहीं होंगे, वे तथागत द्वारा अधिष्ठित और आविर्भूत भी नहीं माने जायेंगे। वहीं

---

1. तो० 740, पृ० 234-235, 2. तो० 743, पृ० 236, 3. तो० 744, पृ० 237-266,
4. तो० 752, पृ० 1-4, 5. तो० 567, पृ० 186-191, 6. तो० 757, पृ० 8-19।
7. दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना पत्रिका, "धीः", पृ० 64–82
8. तो० 764, पृ० 56। 9. तो० 772, पृ० 105–111
10. तो० 773, पृ० 111–112.
11. तो० 2673, पृ० 104,

यह भी कहा गया है कि यद्यपि ये लौकिक देवी-देवता अपना लौकिक रूप धारण कर लोक में विचरण करते रहते हैं, लेकिन तथागतों द्वारा दमित होकर ये समय में स्थित रहते हैं और उनका पालन करते हैं। अतः ये तथागतकुल में आश्रित माने जाते हैं। लोककुल में ब्रह्मा, गरुड़, सूर्य, चन्द्र आदि अनेक देवता आते हैं।

प्रायः कुल की पहचान उनके मन्त्रों से भी की जा सकती है[1]। यथा तथागतकुल के मन्त्र "नमो रत्नत्रयाय, नमो बुद्धाय, नमो धर्माय, नमो संघाय" से शुरू होते हैं। पद्मकुल के "नमो आर्य-अवलोकितेश्वराय बोधिसत्त्वमहासत्त्वाय महाकारुणिकाय" आदि से शुरू होते हैं। मणिकुल के "नमो मणिभद्राय महायक्षसेनापतये" आदि से शुरू होते हैं। पंचक एवं पुष्टिकुल के मन्त्र "नमः पञ्चकाय नमो मेखलाय" आदि से शुरू होते हैं। लोककुल के मन्त्र अपने अधिपति के नमन के साथ शुरू होते हैं, अतः एक निश्चित निर्धारण नहीं हो सकता।

**कुलभेद का प्रयोजन**

जैसे सरस्वती को विद्या का, कुबेर और गणेश को धन और मंगल आदि का देवता माना जाता है, वैसे ही यहां भी प्रधानतया तथागत कुल शान्ति कर्म की सिद्धि हेतु, पद्मकुल पुष्टि कर्म की सिद्धि हेतु और वज्रकुल रौद्र कर्म की त्वरित सिद्धि के हेतु माने जाते हैं। तथागत कुल द्वारा पुष्टि और रौद्र कर्म की सिद्धि के अभिलाषी एवं पात्रों के पुनः अभ्यन्तर भेद किये जाते हैं। जैसे तथागत का प्रधान कुल शान्ति कर्म की सिद्धि के लिये, तथागत का अधिपति कुल पुष्टि और क्रोधकुल रौद्र कर्म की साधना के लिये उपयुक्त माना जाता है, उसी प्रकार अन्य पद्मकुल और वज्रकुल को भी जानना चाहिये।

## साधना विधि

क्रियातन्त्र की साधना के चार अंग हैं। इनको चर्या भी कहा जाता है। इनके नाम ये हैं— प्रवेशचर्या, योगचर्या, साधनचर्या, और सिद्धिचर्या।

### (क) प्रवेशचर्या

क्रियातन्त्र में प्रवेश हेतु जल और पट नामक अभिषेकों की आवश्यकता होती है। (जल) कलशाभिषेक की प्राप्ति से साधक धर्मकाय प्राप्ति का भागी बनता है पटाभिषेक से सम्भोगकाय की प्राप्ति का भागी बनता है। जलाभिषेक में बाह्य मण्डलों के प्रवेश हेतु कलशाभिषेक, द्वितीय मण्डल में प्रवेश हेतु सर्वदेव-कलशाभिषेक, तृतीय श्रावक और प्रत्येकबुद्ध कलश, चौथा बोधिसत्त्व कलश तथा पांचवां बुद्धकलश एवं जिनविजय कलशों से जलाभिषेक किया जाता है। पटाभिषेक

1. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 960

साधक के सिर पर हस्तमुद्रा आदि के द्वारा किया जाता है। इस प्रकार क्रियातन्त्र के इन दो प्रमुख अभिषेकों की प्राप्ति करने के पश्चात् अपने-अपने समय-संवर[1] का पालन करना पड़ता है। उसी के साथ-साथ क्रियातन्त्र के विभिन्न आम्नायों के अनुसार वज्राचार्यत्व की प्राप्ति हेतु जल और पटाभिषेक एवं विद्यामन्त्र की सिद्धि हेतु जिस देव पर साधक का पुष्प गिरे, उस देव के मन्त्र जप-हेतु मन्त्र व्याकरण जरूरी होता है। साधक की साधना के समय आने वाले] विघ्नों से रक्षा के लिए स्नानाभिषेक और ऐश्वर्य की वृद्धि हेतु अष्टमांगलिक द्रव्यों का अभिषेक भी दिया जाता है। यद्यपि यह जल और पटाभिषेक में निहित है, फिर भी विनेयजनों की योग्यता को देखते हुए विस्तार हेतु इस प्रकार का विधान भी अपेक्षित है[2] ।

कुलों में भी तथागतकुल का अभिषेक प्राप्त होने से सभी प्रधान कुल, अधिपतिकुलों का अभिषेक भी प्राप्त हुआ माना जा सकता है। तथैव पद्मकुल और वज्रकुल को भी मानना चाहिये[3] । क्रियातन्त में अभिषेक हेतु मृण्मय मण्डल की ही प्रधान व्यवस्था है। चित्तमण्डल, देहमण्डल आदि की व्यवस्था वहां नहीं है[4] ।

## (ख) योगचर्या

इसके दो भेद होते हैं—1. गौण प्रयोगचर्या और 2. प्रमुख प्रयोगचर्या।

1. क्रियातन्त्री को जिस देव की साधना करनी हो, उसका पट चित्र या मूर्ति, सहायक, द्रव्य ( पदार्थ ) साधना के प्रति समर्पित भावना, उचित देश-पहाड़, कन्दरा आदि साधना स्थान, वसन्त ऋतु और उषाकाल आदि 10 अंगों से परिपूर्ण होकर साधना का आरम्भ करना चाहिये[5] । यह गौण प्रयोगचर्या है।

2. प्रधान ( प्रमुख ) प्रयोगचर्या के चार अंग है—स्वतत्त्व की भावना, देवतत्त्व की भावना, जपभावना और ध्यानतत्त्व भावना।

### 1. स्वतत्त्व की भावना

तन्त्र में प्रवेश हेतु अभिषेक प्राप्त करने के बाद ही साधक तन्त्र की साधना करने का

1. क्रियातन्त्र के साधक को 30 संवरों का पालन करना पड़ता है।
2. ज्ञेयकोश, जिल्द 2, पृ० 583 में गुह्यसामान्यतन्त्र को उद्धृत कर स्पष्ट किया है।
3. ज्ञेयकोश, जि० 2, पृ० 583, ति० सं०।
4. वहीं, पृ० 584.
5. तो० 808 ध्यानोत्तरपटलक्रम, प० 224

अधिकारी बनता है। अन्यथा तन्त्र की साधना निष्फल होती है[1]। क्रियातन्त्र में कलशाभिषेक की प्राप्ति के पश्चात् साधक धर्मकाय की प्राप्ति का भागी बन जाता है। वह धर्मकाय के हेतुभूत ज्ञान, संभार एवं षड् धर्मों से युक्त स्वतत्त्व की, शून्यता की भावना करता है। षड्धर्मयुक्त शून्यता की भावना करते समय पहले साधक को स्नानादि कर शुद्ध होना चाहिये। तब अपनी रक्षा के लिये रक्षाचक्र की भावना करनी चाहिये। उसके पश्चात् अपने इष्टदेव का आह्वान कर उसको अपने सम्मुख स्थापित पट, चित्र या मूर्ति में प्रतिष्ठित कर उसकी पूजा, अर्चना करनी चाहिये[2]। उसके पश्चात् इष्टदेव के सदृश आसन लगाकर धर्मकाय की प्राप्ति के मार्ग षड्धर्म से युक्त चतुष्कोटि निष्प्रपंच महाप्रभास्वर में स्थित होना चाहिये। षड्धर्म ये हैं—1. ग्राह्य-ग्राहक आदि विकल्पों का अभाव, 2. निर्विकल्प की निराभासता, 3. सूक्ष्म कणादि रूपों का अभाव, 4. सभी निमित्तों का अभाव, 5. इन सभी विकल्पों से रहित शून्यता, जो प्रसज्य न होकर प्रभास्वर हो, 6. स्व-स्वभाव प्रतिस्वसंवेद्य समाधि ( यथा धर्मता (विषय) तथा ज्ञानविषयी का अद्वय भाव में स्थित होना )। ये छः धर्म ही धर्मकाय की प्राप्ति के मार्ग हैं[3]।

2. **देवतत्त्व की भावना**

देवतत्त्व रूपकाय की प्राप्ति का मार्ग कहलाता है। इसके छः भेद हैं[4]। यथा—शून्यदेव, अक्षरदेव, ध्वनिदेव, रूपदेव, मुद्रादेव और निमित्तदेव।

1. **शून्यदेव (तत्त्वदेव)**—स्वचित्त और इष्टदेव परमार्थ में अभिन्न बोधिचित्त स्वभाव से शून्य है, ऐसा प्रतिपादन कर उसमें स्थित होना ही तत्त्वदेव भावना कहलाती है।

2. **अक्षरदेव**—साधक को जिस इष्टदेव की भावना करनी हो, पहले अपने शरीर को शून्य आकाश में परिवर्तित कर, स्वचित्त चन्द्रमण्डल में परिणत हुआ सोचकर, उस स्वचित्त चन्द्रमण्डल में उसके मन्त्रबीज का न्यास कर उसमें एकाग्र होकर स्थित रहना ही अक्षरदेव की भावना कहलाती है।

3. **ध्वनिदेव**—स्वचित्त चन्द्रमण्डल के मध्य मन्त्रबीज से अनायास ध्वनि गूंज रही है, ऐसा मानकर उसमें समाहित रहना ही ध्वनिदेव भावना कहलाती है।

4. **रूपदेव**—आकाश मण्डल में स्वचित्त चन्द्रमण्डल सदृश भावना कर उसके मध्य में जिस इष्टदेव के मन्त्रबीज का न्यास करने से अक्षरदेव और ध्वनिदेव की भावना विधि द्वारा चित्त

1. तो० 420, महामुद्रा तिलक, प० 66 ख।
2. तो० 2680 आर्यवज्रविषारणानामघारणी टीकारत्नभास्वर, प० 179
3. ज्ञेयकोष, जिल्द 2, पृ० 686
4. वहीं

एकाग्र हुआ था, उसी बीजमन्त्र से पंचरश्मिपुंज विकुर्वित होकर उस पर आराध्य देवियां दसों दिशाओं में विराजित बुद्ध और बोधिसत्त्वों की पूजा, अर्चना कर रही हैं, ऐसा सोचना चाहिये। उसके बाद फिर प्रकाशपुंज, नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य आदि छः योनियों तक फैल कर सम्पूर्ण प्राणि मात्र के पापों का क्षय कर उनको पुण्यसंभार से भर दिया है, ऐसा पुनः पुनः गहराई से सोचना चाहिए। उसके पश्चात् बीजमन्त्र को अपने इष्टदेव में परिणत हुआ सोच कर एकाग्र होना चाहिये। यही रूपदेव की भावना है।

5. **मुद्रादेव**—हस्तमुद्रा द्वारा अपने उष्णीष, ललाट, कण्ठ आदि का स्पर्श करने पर स्वयं समयमुद्रा से अधिष्ठित हुआ, ऐसी भावना करना ही मुद्रादेव की भावना कहलाती है।

6. **निमित्तदेव**—साधक जिस इष्टदेव और स्वचित्तमण्डल को अभिन्न मान कर समाहित हुआ था, उससे ऊपर उठने पर पृष्ठलब्धि में सभी भाजन और सत्त्वलोक शुद्धाभास हैं, अर्थात् अपने इष्टदेव का स्थान और कायसामग्री हैं, ऐसी भावना करना निमित्तदेव की भावना कहलाती है।

षड्देवत्व की भावना में दक्षता प्राप्त करने के लिए प्राणायाम का अभ्यास किया जाता है।[1] प्राणायाम शब्द यद्यपि अनुत्तरतन्त्र और क्रियातन्त्र दोनों में मिलता है, लेकिन इनकी विधि बिलकुल भिन्न है। जैसे गुह्यसमाज में प्राण (आयु) वायु है, अपान वह वायु है, जो प्राण को दीर्घता प्रदान करती है। अतः प्राण-अपान को बाँधना, उनको रोकना ही प्राणायाम है[2]।

कालचक्र में ललना और रसना में चलने वाली वायु को रोककर उसको मध्यमा में प्रवेश कराने का प्रयास करना ही प्राणायाम कहलाता है[3]। यहाँ प्राण और अपान पर, श्वास-प्रश्वास पर नियन्त्रण स्थापित करने पर वहीं विकल्प को उठने से रोकना है। तब उसको बाह्य गति रुक जाती है, उसका आभ्यन्तर शुद्ध हो जाता है और इष्टदेव का आभास प्रकट होने लगता है[4]।

---

1. तो० 2670, ध्यानोत्तरतन्त्रटीका, प० 14.
2. तमेवोच्चप्रवृत्तश्वासं पञ्चवर्णं पञ्चतथागतात्मकमत एव महारत्नं प्राणोज्जीवितम् आयाम्यते दीर्घं विस्तार्यते येनेति स प्राणायामः। (प्रदीपोद्योतन, पृ० 118)

पञ्चज्ञानमयं श्वासं पञ्चभूतस्वरूपकम्।
निश्चार्य पद्मनासाग्रे पिण्डरूपेण कल्पयेत्॥
पंचवर्णं महारत्नं प्राणायाम इति स्मृतम्॥ (वहीं, पृ० 117)

3. प्राणायामो द्विमार्गस्खलनमपि भवेन्मध्यमे प्राणवेशो (4.116)
4. तो० 2617 बुद्धगुह्य रचित ध्यानोत्तरतन्त्र की टीका, प० 14

प्राणायाम करने का समय भी अलग-अलग अवस्था में अलग-अलग है। अनुत्तरतन्त्र में निष्पन्नक्रम की भावना करते समय ही प्राणायाम की भावना की जाती है, अन्य अवस्था में नहीं। यहां निमित्तदेव की भावना में प्राणायाम किया जाता है। प्राणायाम के प्रयोजन भी अलग-अलग हैं। अनुत्तरतन्त्र में वायु को अवधूती में प्रवेश कराने के लिये प्राणायाम किया जाता है। यहां सिर्फ विकल्प को रोकने के लिये यह किया जाता है। विकल्पों को बांधने से देवता का आभास स्पष्ट प्रकट होने लगता है। प्राणायाम की विधि में भी भेद है। अनुत्तरतन्त्र में उष्णीषचक्र में स्थित पितृलब्ध शुक्र और नाभिचक्र में स्थित मातृलब्ध शोणित की ऊर्ध्व और अधोगति से उत्पन्न महासुख की अनुभूति द्वारा महाशून्यता का साक्षात्कार होता है। यहां विकल्पों को रोक कर देवभावना को एकाग्र चित्त से ग्रहण करते हुए आलम्बन में स्थित होकर देव-आभास प्रकट करने के लिये चित्तवृत्ति को एकाग्र किया जाता है।

### 3. जप भावना

जप की दो विधियां हैं—(क) पूर्वकर्म, (ख) प्रधान भावना। (क) ध्यानोत्तरतन्त्र[1] की व्याख्या के अनुसार स्नानादि से पवित्र होकर अपने सम्मुख इष्टदेव का आवाहन कर पूजा, अर्चना करना तथा बोधिचित्त उत्पन्न करना आदि विधियों को पूर्वकर्म कहते हैं। (ख) प्रधान भावना में चार अवयवों से युक्त होकर प्राणायाम के साथ जप किया जाता है। इसके चार अंग हैं—आश्रयदेव, आश्रित बोधिचित्त, बीजमन्त्र से अनायास उत्पन्न होने वाली ध्वनि और प्राणायाम में मन्त्रजप के अनिवार्य तत्त्व।

अपने सम्मुख इष्टदेव के स्पष्ट और परिपूर्ण रूप की भावना करना आश्रयदेव है। आश्रयदेव की हृदय में स्वचित्तचन्द्रमण्डल की भावना को ही आश्रित बोधिचित्त कहते हैं। उसके ऊपर अपने इष्टदेव के मन्त्रबीज को सहजभाव से उच्चरित होने की भावना करना बीजमन्त्र ध्वनि है। इन तीन अवयवों को सुस्पष्ट रूप से भावना कर प्राणायाम करना चाहिये। अर्थात् वायु को रोक कर अपने सम्मुख स्थित तीनों अंगों से युक्त आलम्बन में स्थिर होकर मन में ही मन्त्र की आवृत्ति करनी चाहिये। मन्त्र जप करते समय अपने सम्मुख भावित इष्टदेव के हृदय में भी अपनी ही तरह मन्त्र का उच्चारण हो रहा है, ऐसा सोचना चाहिये और वायु को जितना हो सके रोकना चाहिये। वायु को छोड़ते समय स्वयं को इष्टदेव से अभिन्न मानकर इष्टदेव का अहंकार करना चाहिये। मन्त्रजप करते समय इकार, उकार आदि की दीर्घ, लघु आदि मात्राओं का पूरा-पूरा तथा स्पष्ट उच्चारण होना चाहिये। जप करते-करते थक जाने पर विश्राम हेतु निर्विकल्प

1. तो० 2617, पृ० 14–15

स्वतत्त्व में समाहित हो जाना चाहिये। विश्रामकाल के अतिरिक्त अपने सम्मुख इष्टदेव के आलम्बन में तब तक एकाग्र मन से स्थित रहना चाहिये, जब तक कि देव और स्वयं में अभिन्नता का आभास न होने लगे। यह क्रियातन्त्र, अर्थात् स्वदेह में इष्टदेव की भावना का अभाव मानने वालों की पद्धति के अनुसार मन्त्र की जपविधि है। जो विद्वान् क्रियातन्त्र में स्वदेह देवकाय की भावना विधि को स्वीकारते हैं, वे ऊपर कहे तीन अंगों से युक्त होकर अपने में भी इष्टदेव की भावना कर प्राणायाम करते समय श्वास अपने हृदय में स्थित हो गया है, अर्थात् आश्रय-आश्रित बीजमंत्र सहित अधिक प्रभामय हो गया है, ऐसा सोच कर नौ द्वारों को बन्द कर मन्त्र बीज में मन लगा कर जप करते हैं। सांस छोड़ते समय प्रश्वास अपने सम्मुख बाहर स्थित इष्टदेव के मण्डल में प्रविष्ट हो गया है, ऐसी भावना करते हैं।

## 4. ध्यानतत्त्व की भावना

ध्यानतत्त्व की भावना के तीन भेद हैं—(क) अग्निस्थ, (ख) ध्वनिस्थ, (ग) और ध्वनि अन्तःस्थ।

### (क) अग्निस्थध्यान

अपने सम्मुख भावना किये इष्टदेव के हृदय-चन्द्रमण्डल के मध्य चारों ओर दीपक की लौ सदृश अत्यन्त शान्त अविच्छिन्न बीजाक्षर स्थित है, ऐसा सोच कर प्राण और अपान को बांध कर जहां तक हो सके सांस रोक कर आलम्बन में एकचित्त होना ही अग्निस्थ ध्यान कहलाता है। इससे शान्ति कर्म[1] आदि की सिद्धि में सहायता मिलती है।

### (ख) ध्वनिस्थ ध्यान

इष्टदेव को हृदयकमल चन्द्रमण्डल के ऊपर चारों ओर अग्निपुंज सदृश मन्त्रबीज से अलंकृत कर कुछ क्षण तक उसमें चित्त लगा कर देखते रहना चाहिये। उसके पश्चात् क्रमशः बीजाक्षर लुप्त हो रहे हैं और उसके पश्चात् उनके स्थान से मन्त्र की ध्वनि उत्पन्न हो रही है, ऐसी भावना करते हुए पूर्ववत् प्राणायाम कर एकाग्र होना चाहिये। यहां प्राणायाम का तात्पर्य सभी छिद्रों से प्रवेश होने वाली प्राण वायु के और उनसे निकलने वाली अपान वायु के अर्थात् श्वास-प्रश्वास के निरोध से है। इनको रोक कर चन्द्रमण्डल से अनायास उत्पन्न हो रही घण्टी की ध्वनि के सदृश मन्त्र की ध्वनि में स्थित होना ही ध्वनिस्थित ध्यान कहलाता है।

### (ग) ध्वनि-अन्तःस्थ ध्यान

इस ध्यान में स्थित होने से शब्द एवं मन्त्र की ध्वनि का भी धीरे-धीरे विचार करने पर

1. तो० 808 ध्यानोत्तरतन्त्रपटलक्रम, पृ० 224.

उत्पत्ति, स्थिति, भंग एवं निरोध से रहित निर्विकल्प स्वतत्त्व में समाहित होने पर अधिप्रज्ञा नामक ज्ञान का उदय होता है, जो मोक्ष और सर्वज्ञता का उपादान बनता है।

उल्लिखित साधनाविधि प्रमुख रूप से बुद्धगुह्य विरचित ध्यानोत्तरतन्त्र की टीका ( तो० 2070, पत्र 1-38 ) का आधार लेकर लिखी गई है।

**(ग) साधनाचर्या**

सुबाहुपरिपृच्छासूत्र में कहा है कि विधिवत् मन्त्रजप के पश्चात् यदि मन्त्र की सिद्धि करना चाहे, तो उसे साधना की चर्या करनी चाहिये। यहां यह ध्यान देने की बात है कि यदि मन्त्र का साधक बोधिचित्तोत्पाद के अभाव में मन्त्रजप की निश्चित संख्या को पूरा कर ले, तो वह श्रावकयानी आदि के फल को तो प्राप्त कर लेगा, किन्तु उसे वज्रधर पद की प्राप्ति नहीं होगी। अतः मन्त्रयानी के लिये बोधिचित्त उत्पन्न करना अनिवार्य होता है।

क्रियातन्त्र का साधक कुल के अनुसार तीन प्रकार की सिद्धि को प्राप्त करता है—तथागत कुल से शान्तिकर्म, पद्मकुल से पुष्टिकर्म और वज्रकुल से रौद्रकर्म। पुनः कुलों के आभ्यन्तर भेद से प्रधानकुल से शान्ति, अधिपतिकुल से पुष्टि, क्रोध-क्रोधिकुल से रौद्र कर्म की सिद्धि होती है। स्वरूपगत क्रियातन्त्री तीन प्रकार की सिद्धि को प्राप्त करता है—उत्तम क्रियातन्त्री विद्याधर पद को, मध्यम अभिज्ञा आदि पांच ज्ञानों को और कनिष्ठ क्रियातन्त्री सभी शास्त्रों का सूक्ष्म ज्ञान और लघिमा आदि एवं रस-रसायन त्वरितगमन, वशीकरण, मारण आदि क्षुद्र सिद्धियों को प्राप्त करता है। आश्रय (वस्तु) आदि सिद्धियों के अनुसार ये क्रियातन्त्री क्रमशः कामसिद्धि, द्रव्यसिद्धि और संभोगसिद्धि के भागी बनते हैं। इन सिद्धियों की प्राप्ति के लिये मन्त्रजप की संख्या पूर्ण होने पर ही साधना की चर्या करनी चाहिये, अन्यथा नहीं।

साधनाचर्या के दो नियम हैं—सामान्य साधना और विशेष साधना। सामान्य साधना में तीनों कालों में अपने इष्टदेव की विधिवत् पूजा, अर्चना, पापदेशना, अभ्यर्थना, परिणामना आदि करनी चाहिये, तथा सूत्रान्तों का पाठ करना चाहिये। इस प्रकार की साधना करते समय अपने सम्मुख स्थापित मूर्ति या स्तूप आदि से आभा का प्रकट होना, साधना में भूख-प्यास आदि का न लगना, शरीर में स्फूर्ति का अनुभव होना, स्वप्न में इष्टदेव का दर्शन होना—ये सब साधना की सिद्धि के लक्षण होते हैं। इस प्रकार के लक्षणों के प्रकट होने पर अपने गुरु से पूछ कर सिद्धि की चर्या करनी चाहिये।

विशेष साधना में खड्ग आदि लेकर मन्त्रजप और होम करना चाहिये। खेचर आदि शुद्ध क्षेत्र में जाकर और अंजन आदि का सेवन कर चर्याओं का आचरण करना चाहिये, उसे

विद्याधरपद की प्राप्ति का प्रयास करना चाहिये। स्वदेह को अत्यन्त सूक्ष्म कर ईश्वर के अष्ट गुणों को प्राप्त करना चाहिये।

### (घ) सिद्धिचर्या

सामान्यतः क्रियातन्त्र की साधनाविधि की सिद्धिचर्या के अनुसार चर्या करने पर साधक जैसी चाहे सिद्धि को प्राप्त कर सकता है। ऊपर कहा जा चुका है कि बोधिचित्तोत्पाद के अभाव में इसी साधना से श्रावक पद और लोक-लोकोत्तर सभी हीन, मध्यम, उत्तम सिद्धियों को प्राप्त कर सकता है। अतः उद्देश्य उत्तम और परमपद होना चाहिये। क्रियातन्त्री की साधना का उद्देश्य तुच्छ और क्षुद्र सिद्धियां नहीं होतीं, वह तो बुद्धत्व को प्राप्त करना होता है।

क्रियातन्त्र की साधना के अनुसार बुद्धत्व की प्राप्ति के लिये आठ कल्प या तीन कल्प का समय लगता है। साधक के तीव्र प्रयास से एक जन्म में भी परमपद को प्राप्त करने की बात मंजुश्रीमूलकल्प आदि क्रियातन्त्र के ग्रन्थों में आती है।

### क्रियातन्त्र में पांच मार्ग और दस भूमियां

क्रियातन्त्र के अनुसार पांच मार्ग और दस भूमियों की व्याख्या एवं व्यवस्था इस प्रकार है—

1. क्रियातन्त्र का अभिषेक प्राप्त कर लेने के पश्चात् साधक क्रियातन्त्र की साधना से सम्यक्संबोधि की प्राप्ति करूँ, ऐसी अकृत्रिम ( अनायास ) अभिलाषा की उत्पत्ति से लेकर, ध्वन्यन्त ध्यान भावना के बल से शून्यता का बोध कराने वाली विपश्यना ( दर्शन ) का साक्षात्कार होने से पूर्व तक का मार्ग क्रियातन्त्र का संभार-मार्ग कहलाता है।

2. विपश्यना बोध से लेकर विपश्यना ध्यान भावना द्वारा शून्यता के साक्षात्कार के पूर्व क्षण तक की अवस्था एवं मार्ग प्रयोग-मार्ग कहलाता है।

3. विपश्यना समाधि के द्वारा शून्यता का साक्षात्कार कर भावना मार्ग द्वारा प्रहेयधर्म, महाक्लेशावरण के स्थूल अंश के प्रतिपक्ष की उत्पत्ति तक का मार्ग दर्शन-मार्ग ( प्रमुदिता भूमि ) कहलाता है।

4. भावना मार्ग द्वारा प्रहेयधर्म, महाक्लेशावरण से लेकर सूक्ष्म अतिसूक्ष्म आवरणों का क्षय कर बुद्धत्व को प्राप्त कराने वाली वज्रासन नामक समाधि के पूर्वक्षण तक की अवस्था भावना मार्ग कहलाती है। इसमें विमला ,प्रभाकरी आदि 9 भूमियाँ हैं[1]। भावना मार्ग का प्रहेय

1. विमला, प्रभाकरी, अर्चिष्मती, सुदुर्जया, अभिमुखी, दूरङ्गमा, अचला, साधुमती और धर्ममेघा।

क्लेशावरण और ज्ञेयावरण है। क्लेशावरण के स्थूल, मध्यम और सूक्ष्म, उसी प्रकार मध्यम और सूक्ष्म आवरण के भी तीन-तीन भेद कर 9 भेद किये जाते हैं, जो भूमियों के प्रहेय धर्म कहलाते हैं। इन 9 क्लेशावरणों और अपनी-अपनी भूमियों के ज्ञेयावरणों के नाश होने पर क्रमशः साधक ऊपर की भूमियों को प्राप्त करता है।

5. क्रियातन्त्र की सम्यक् संबोधि की अवस्था ही अशैक्षिक मार्ग एवं परम पद है।

## उपसंहार

ज्ञानसमुच्चय में क्रियातन्त्र के साधक के लिये कहा गया है कि वहां स्वदेह में देवकाय की भावना का अभाव है। इस उक्ति को लेकर विद्वानों में मतभेद है। जोनङ् जेचुन आदि यहां स्वदेह में देवकाय की भावना का अभाव स्वीकारते हैं। आचार्य चोङ्कापा आदि अनेक विद्वानों ने क्रियातन्त्र में स्वदेह में देवभावना की पद्धति को स्वीकारा है और इसके समर्थन में अनेक आगमवचन और युक्तियां दी गई हैं। आचार्य कर्माठिनलस् आदि ने क्रियातन्त्र के साधक के प्रधान और गौण दो स्तर माने हैं तथा कहा है कि प्रधान साधक स्वदेह में देवता की भावना करता है। दूसरा मात्र अपने सम्मुख देवता की भावना कर मन्त्र का जप करता है। यही अन्तिम पक्ष न्याय-संगत प्रतीत होता है, क्योंकि क्रियातन्त्र के अनेक प्रामाणिक ग्रन्थों में स्वदेह में देवभावना का होना और न होना दोनों प्रचुर मात्रा में आते हैं[1]। अतः किसी एक का विशेष अर्थ निकाल कर व्याख्या करना कहां तक उचित होगा, कहना कठिन है। सामान्य विचार करने पर भी ऐसा लगता है कि पारमितानय में आये—

बुद्धाश्च बोधिसत्त्वाश्च सर्वत्राव्याहतेक्षणाः।
सर्वमेवाग्रतस्तेषां तेषामस्मि पुरः स्थितः॥

(बोधिचर्या० 5.31)

इस वचन के अनुसार इसके आशय को जो अत्यन्त अभिनिवेश पूर्वक धारण करते हैं, उनको क्रियातन्त्र (स्वदेह देवभावना) को विधि में प्रवृत्त करने के लिये इष्टदेव का अपने सम्मुख आह्वान कर पूजा अर्चना की भावना की व्यवस्था करना अनुचित नहीं लगता। दूसरी ओर स्वदेह देवभावना का बिलकुल अभाव भी नहीं स्वीकारा जा सकता, क्योंकि ऐसा मानने से पारमितानय से मन्त्रनय की कोई विशेषता नहीं रह जायेगी, रूप के उपादान कारक का अभाव बना रहेगा, जिससे यहां (क्रियातन्त्र में) फल का मार्गीकरण भी नहीं हो पायेगा। आर्य असंग

1. महामन्त्रक्रम, पृ० 41.

रचित मैत्रेयसाधना, भिक्षुणी श्री विरचित एकदशाननसाधना और चन्द्रगोमी रचित तारासाधना में स्वदेह में देवभावना करने के लिये कहा है। यह सब भी अमान्य हो जायेगा। अतः उपर्युक्त पद्धतियों को देखने से लगता है कि क्रियातन्त्र में स्वदेह में देवभावना करने और न करने की दोनों ही विधियां प्राप्त होती हैं। किसी एक पक्ष को न्यायसंगत ठहराना उचित प्रतीत नहीं होता। विनेय जनों की योग्यता के अनुसार यह भेद हुआ है।

भोट देश में तन्त्रशास्त्र के प्रचार-प्रसार की दृष्टि से पूर्वकालीन शासन में क्रियातन्त्र और चर्यातन्त्र की प्रधानता रही है। व्याख्या और साधनापद्धति भी मुख्य रूप से बुद्धगुह्य का ही अनुकरण करती हैं। उत्तरकालीन शासन में बाह्य और आभ्यन्तर साधना में उभय योगतन्त्रों की प्रधानता रही[1] ।

दीपंकर श्रीज्ञान ने बोधिपथप्रदीप की स्ववृत्ति[2] में कहा है कि सभी धारणियां क्रियातन्त्र में संगृहीत होती हैं। अतः यहां यह प्रश्न उठता है कि प्रायः धारणी-संग्रहों में साधनाविधि नहीं होती। उनकी साधना किस विधि से की जाय? इसका समाधान करते हुए सुबाहुपरिपृच्छासूत्र की व्याख्या में बुद्धगुह्य कहते हैं कि सम्पूर्ण क्रियातन्त्र की साधना को प्रवेशचर्या, प्रयोगचर्या, साधना-सिद्धि चर्या और सिद्धिचर्या नामक चार अंगों में संगृहीत कर साधना करनी चाहिये। जिन ग्रन्थों में सम्पूर्ण विधि नहीं बतायी गयी है, वहां गुह्य सामान्य तन्त्र ( क्रियातन्त्र ), ध्यानोत्तरतन्त्र, सुसिद्धि तन्त्र और सुबाहुपरिपृच्छासूत्र का आधार लेकर चर्या करनी चाहिये। प्रवेशचर्या प्रधान रूप से गुह्यसामान्यतन्त्र में, प्रयोगचर्या ध्यानोत्तरतन्त्र में, साधनासिद्धिचर्या सुसिद्धितन्त्र में तथा चर्याओं के लक्षण, भेद आदि सुबाहुपरिपृच्छा सूत्र में कहे गये हैं।

गुह्यसामान्य तन्त्र, सुसिद्धितन्त्र, सुबाहुपरिपृच्छा सूत्र और ध्यानोत्तरतन्त्र में क्रमशः पूर्व का बृहद् और बाद का लघु ग्रन्थ है। गुह्यसामान्यतन्त्र[3] में अपरिपक्व पात्रों की परिपक्वता हेतु अभिषेक विधि आदि निर्दिष्ट हैं। इसमें तथागत आदि कुलों के एक हजार पांच सौ से भी ज्यादा मण्डलों का निरूपण किया गया है। क्रियातन्त्र के सभी कुलों के मण्डलों के सम्बन्ध में इसमें सूचना मिलती है। इसके अतिरिक्त चर्यातन्त्र, योग और अनुत्तर योगतन्त्र के मण्डल और अभिषेक के पहले दिन सम्पादित किये जाने वाले अधिवास-मण्डलों की विधि भी इसमें प्राप्त होती है।

---

1. गोइलोचाव विरचित इतिहास नीलग्रन्थ, जि० 1, पृ० 429।

2. स्ववृत्ति, पृ० 211, धर्मशाला से प्रकाशित।

3. तो० 806, प० 141-167।

इसमें एक ही सर्ग ( परिच्छेद ) है। सुसिद्धितन्त्र[1] में गुह्यमन्त्रलक्षणक्रम आदि 38 साधनोपायक्रम संगृहीत हैं। सुबाहुपरिपृच्छा सूत्र[2] में गुह्यसामान्यतन्त्र में अनिर्दिष्ट अभिषेकों की विधि तथा सुसिद्धितन्त्र में अपूर्ण क्रियामन्त्रसाधनाविधि, शान्ति-पुष्टि और रौद्र कर्मों के आधार पर सामान्य और असामान्य सिद्धियों की प्राप्ति की विधियों को स्पष्ट किया है। यह ग्रन्थ 11 परिच्छेदों में विभक्त है। कहा जाता है कि सुबाहु वज्रपाणि हैं, ये एक जोवन के बाद बोधिपद ( बुद्धत्व ) को प्राप्त करने वाले बोधिसत्त्व हैं। ध्यानोत्तरतन्त्र[3] महाक्रियातन्त्रोष्णीषतन्त्र का एक अंश है, अतः इसे उत्तरतन्त्र कहा है। इसमें क्रियातन्त्र के दस तत्त्व प्रतिपादित हैं। यह ग्रन्थ 53 श्लोकों में बद्ध है।

बुद्धगुह्य और बोधिश्रेष्ठ क्रियातन्त्र के महान् आचार्य माने जाते हैं। बुद्धगुह्य ने ध्यानोत्तर-तन्त्र की और सुबाहुपरिपृच्छा सूत्र की सारगर्भित व्याख्या की है और सूत्र के शब्दार्थ की सामान्य रूपरेखा भी लिखी है। बोधिश्रेष्ठ ने सुसिद्धितन्त्र पर उपायोपसंग्रह[4] नामक ग्रन्थ लिखा है। क्रियातन्त्र की ऊपर वर्णित सभी साधनाविधियों को विस्तार से जानने के लिये यह ग्रन्थ परम उपयोगी है।

●

1. तो० 807, पृ० 168–222।
2. तो० 805, पृ० 118–140।
3. तो० 808, पृ० 223–225।
4. तो० 3066, पृ० 120–131।

## རྡོ་རྗེ་ལྷ་མོའི་བསྟོད་པ། ( ༡–༢ )

བསྟོད་པ་འདི་ཋཱཀྐུར་སེན་ནེ་གིས་བལ་པོ་སྐྱེར་པ་ཞིག་གི་དཔེ་དེབ་ཕྱོགས་བསྡུས་ནང་ཡོད་པ་རེད། འདྲ་བཤུས་བགྱིས་པ་ལས་རྙེད་པ་ཞིག་ཡིན།།

## ཆོས་ཀྱི་གཎྚཱིའི་བསྟོད་པ། ( ༣–༨ )

བསྟོད་པ་འདི་ཀླུ་ཋ་དབུས་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོའི་སློབ་གྲྭའི་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ནང་ཡོད་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ (སྒྲིག་ཤོག་ཨང་གྲངས་༢/༥༢༥) ལས་ནང་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ཀྱི་ཨང་གྲངས་ ༡༠༦ དང་། གཟུངས་སོགས་ཕྱོགས་བསྡུས་ཨང་གྲངས་༢༧༠གཉིས་ཀར་བཞུགས་ཡོད་པ་ནས་ཟུར་དུ་བཀོལ་བ་ཞིག་ཡིན། ཕྱོགས་བསྡུས་འདི་གཉིས་ཀྱི་སྐོར་དུས་དེབ་དང་པོ་དང་གཉིས་པར་གསལ་བ་བཞིན་མཁྱེན་དགོས། དུས་དེབ་གཉིས་པའི་ཤོག་གྲངས་སུམ་ཅུ་སོ་བཞིར་གསལ་བ་ལྟར་གཟུངས་སྔགས་ཕྱོགས་བསྡུས་ནང་བསྟོད་པ་འདིའི་མཛད་པ་པོ་སློན་ངག་མཁན་ཛྙ་བྱ་དང་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་སུ་ནི་ཚུལ་ཁྲིམས་ཕར་ཕྱིན་གྱིས་མཛད་པར་གསལ་ཡོད།།

## ཆེས་དཀོན་པའི་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ( ༩–༣༠ )

དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་ད་བར་ཕྱོགས་བསྡུས་ཆེན་མོ་གཉིས་དང་ཆབས་ཅིག……གཞུང་ཚན་བཞི་བཅུ་ཞེ་ལྔ་ཙམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་གོང་སྨོས་འགོ་བརྗོད་འོག་བཀོད་པ་བཞིན………སྐབས་འདིར་ཡང་ག་ཤམ་གསལ་གཞུང་གྲངས་བཅོ་ལྔའི་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད།

༡ རྡོ་རྗེ་སྒྲོན་མེ་ཞེས་བྱ་བའི་ཀྱི་རྡོར་སྒྲུབ་ཐབས་ཀྱི་མཆན་བུ།
༢ རྣལ་འབྱོར་མ་བཞིས་བསྟན་པའི་རྒྱུད།
༣ འབར་བའི་ཕྲེང་བ་ཞེས་བྱ་བའི་རྡོ་རྗེ་ཕྲེང་བའི་རྒྱུད།
༤ རྣལ་འབྱོར་ཆེན་པོ་གདན་བཞིའི་རྒྱུད།
༥ ནམ་མཁའི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་རྒྱུད།
༦ རྫོགས་རིམ་ནམ་མཁའི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་རྒྱུད།
༧ ཀུ་རུ་ཀུལླེའི་རྟོག་པ།

༨ ( ཀ ) འཁོར་ལོ་སྡོམ་པའི་དམ་ཚིག      ལུའི་པས་མཛད་པ།

( ཁ ) བདུད་རྩིའི་འོད་ཅེས་བྱ་བའི་སྒྲུབ་ཐབས།

( ག ) ཀུ་རུ་ཀུལླའི་སྒྲུབ་ཐབས།

( ङ ) ཨརཔ་ཙནའི་སྒྲུབ་ཐབས།

༩ རྡོ་རྗེ་སེམས་དཔའ་བདེ་བཞིན་གཤེགས་པའི་སྐུ་ཞེས་བྱ་བ།

༡༠ སྒྲོལ་མའི་རྟོག་པ།

༡༡ འཁོར་ལོ་སྡོམ་པའི་རྣལ་འབྱོར།

༡༢ རྣལ་འབྱོར་མ་སྒྱུ་འཕྲུལ་འདྲ་བ་ཆེན་མོའི་རྒྱུད།

༡༣ བཛྲསདྲབཔརཱཛཱཀཱ།

༡༤ ལོཀེཤབྲ་པ་རཱཛཱཀཱ།

༡༥ རྟོག་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོ།

༡༦ ཤེས་རབ་རྡོ་རྗེ་འཇིག་པ་ཞེས་བྱ་བའི་རྣལ་འབྱོར།

## ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས། ( ༣༡–༨༣ )

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་རབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་གཞུང་དང་གཞུང་གི་མཛད་པ་པོའི་མཚན་གྱིས་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་གལ་ཆེའི་མཆན་བུ་དང་ཆབས་ཅིག་བཀོད་ཡོད། དུས་རབ་དྲུག་པར་ཟླ་བ་གྲགས་པས་མཛད་པའི་གསང་འདུས་ཀྱི་འགྲེལ་བ་སྒྲོན་གསལ་ནང་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བགྱིས་ནས་བཀོད་པ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ཡང་དུས་······ འཁོར་བསྡུས་རྒྱུད་ཀྱི་འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ནང་བྱུང་བའི་ལུང་རྣམས་གཙོ་བོར་ཕྱོགས······ བསྡུས་བྱས་ཡོད། གཙོ་བོ་ཙ་རྒྱུད་ལེའུ་དང་པོ་ནང་དྲངས་པ་རྣམས་འདིར་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བར་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་དུས་རབ་དང་པོར་བཀོད་ཡོད། འོན་ཀྱང་སྐབས་དེར་ཙ་རྒྱུད་ཀྱི་ལུང་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་མེད། འདིར་དེ་རྣམས་ཀུང་སླངས་ཡོད། ཙ་རྒྱུད་ཀྱི་ལུང་ [ ཤོག་གྲངས་ ༩-༡༣ བར་ ] ཚིག་ལྷུགས་ཀྱི་ཚུལ་དུ་ཡོད་པ་རྣམས་ཀུང་འདིར་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད།།

## ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ( ༨༨–༩༠ )

འཆར་གཞི་འདིའི་ངོ་བོའི་སྐོར་དུས་རིབ་དང་པོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། དུས་རིབ་དང་པོ་གཉིས་ལ་གཙོ་བོ་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བ་དང་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེ་··· བསྡུས་པ་གཉིས་སུ་ཡོད་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་གི་བཤད་པ་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་ཡོད། དུས་རིབ་གསུམ་པར་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་དང་། དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཡེ་ཤེས་གྲུབ་པའི་འགྲེལ་བ་དང་། དུས་རིབ་བཞི་པར་གསང་བ་གྲུབ་པ་སོགས་གྲུབ་པ་སྡེ་བརྒྱད་ཀྱི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག···· དང་། ལྔ་པར་ཀྱི་རྗོར་དང་དེའི་འགྲེལ་བ་རྣལ་འབྱོར་རིན་ཆེན་ཕྲེང་བ་དང་། དྲུག་པར་ཟླ་བས་མཛད་པའི་གསང་འདུས་སྒྲོན་གསལ་དུ་གསལ་བའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི···· དགོངས་པ་རྣམས་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་ཡོད། སྐབས་འདིར་དུས་འཁོར་བསྡུས་རྒྱུད་དང་། དེའི་འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ནང་བྱུང་བའི་ཆོས་ཚིག་རྣམས་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་ཡོད།།

## དབང་པོའི་དབྱེ་བ་དང་བཤད་པ། ( ༩༡–༩༩ )

ནང་པའི་རྩོམ་རིག་གི་ནང་དབང་པོ་ཞེས་པའི་ཚིག་གི་གོ་དོན་གང་ཡིན་དང་། འདི་ཉིད་ལྷ་དབང་ཞེས་པའི་དབང་པོ་དང་འབྲེལ་བ་ཇི་ཡོད། དབང་པོའི་གྲངས་དང་། དེ་བཞིན་དབང་པོ་རྣམས་ཀྱི་ནང་ནས་གཙོ་བོ་གང་ཡིན་དང་། དབང་པོའི་མཚན་ཉིད་ལ···· སོགས་པ་གཞུང་སྣ་ཚོགས་ནས་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་དེ་རྩོམ་ཤོག་འདིའི་ནང་བསྟན་ཡོད······ ཅིང་། དེ་དང་ཕྱོགས་མཚུངས་ཕྱི་རོལ་པའི་བསྟན་བཅོས་ཁག་ནང་བཤད་པ་ཇི་ལྟར་བྱས་ཚུལ་ཡང་ཕྱོགས་ཙམ་བསྟན་ཡོད།།

## ནང་པའི་གཞུང་དུ་བཅོམ་ལྡན་ཞེས་པའི་ཚིག་གི་བཤད་པ། ( ༩༧–༧༠ )

ལེགས་སྦྱར་གྱི་སྐད་དུ་བྷ་ག་ཝཱན་དང་། པཱ་ལིའི་སྐད་དུ་བྷ་ག་ཝཱ་ཞེས་པའི་ཚིག་སངས་རྒྱས་ཀྱི་ཁྱད་ཆོས་ཀྱི་ཚུལ་དུ་མང་དག་ཅིག་བེད་སྤྱོད་བྱེད་ཅིང་ནང་པའི་གཞུང་དུ······ ཚིག་འདིའི་དོན་གང་གང་ལ་འཇུག་པ་དང་། དེའི་ངེས་ཚིག་གང་ཡིན་རྣམས་གཞུང་སྣ་ཚོགས་ནས་བདུས་དེ་རྩོམ་ཤོག་འདིར་བཀོད་ཡོད།།

## ཕྱག་རྒྱའི་སྐོར། (༧༡–༨༣)

དུས་རེབ་དང་པོ་འི་ཤོག་གྲངས་ (༡༡༣–༡༡༤) བར་གཞུང་སྣ་ཚོགས་ནས་བཤད་པའི་ཕྱག་རྒྱ་ ༡༡༣ སྐོར་དང་། དུས་རེབ་གསུམ་པར་ཕྱག་རྒྱ ༨༨ ཀྱི་མཚན་ཉིད་བཀོད་ཡོད། སྐབས་འདིར་འཇམ་དཔལ་རྩ་རྒྱུད་དང་། དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པར་གསལ་བའི་ཕྱག་རྒྱ་ ༧༤ མཚན་ཉིད་རྣམས་བཀོད་ཡོད།།

## ཡེ་ཤེས་ལྔའི་སྐོར། (༨༤–༩༠)

ཐེག་ཆེན་གྱི་གཞུང་དང་རྒྱུད་སྡེ་རྣམས་སུ་བྱུང་བའི་དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ལྔ······ དང་། དེ་དག་ཉེ་བར་མཚོན་པའི་ཕྱག་རྒྱ། ཁ་དོག ཕུང་པོ། ཡེ་ཤེས། ལྷ་མོ་དང་མཚན་རྟགས་སོགས་ཀྱི་སྐོར་རྒྱས་པར་གསལ་ཏེ། རྩོམ་ཤོག་འདིར་གཙོ་བོ་སྟོན་གྲུ་བྱུང་བའི་ ལྔ་ཕྱོགས་དང་མཐུན་པར་དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ལྔའི་ཡེ་ཤེས་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་མཚན་ཉིད་སྐོར་ གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།།

## དུས་འཁོར་གྱི་ཚོགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ། (༩༡–༡༣༣)

དུས་རེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་ཉམས་ཞིབ་པ་རྣམས་ལ་ཚོགས་བཅད་བཙལ་བདེ་བའི་ སྐད་དུ་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བ་དང་། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བདུས་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་སོགས་ཀྱི་ཁ་སྐོང་རྣམས་དཔར་བསྐྲུན་བྱས་ཡོད། དུས་རེབ་དྲུག་པར་ཟླ་མེད་དགོངས་པའམ་རྣམ་དག་རིམ་པ་དང་། སྣང་བའི་ཕྲེང་བ་དང་། བསྟོད་པ་བཞི་པ་དང་། སེམས་ཀྱི་སྒྲིབ་པ་རྣམ་པར་སྦྱོང་བ་དང་། རིམ་ལྔ་བཅས་གཞུང་ཆེན་ལྔ་པོའི་ཚོགས་བཅད་ ཨང་རིམ་སོགས་ཁ་སྐོང་དུ་བཀོད་དགོས་ངེས་རྣམས་བཀོད་དེ་གཞུང་དང་། མཛད་པ་པོ་འི་ ལོ་རྒྱུས་དང་། གཞུང་དེ་དག་གི་སྐོར་བཅས་ངོ་སྤྲོད་གསལ་བཤད་བྱེད་རྒྱུའི་འབད་རྩོལ་ བྱས་ཡོད། ལམ་སྲོལ་འདི་ཉིད་ཀྱི་ཐོག་ནས་དུས་རེབ་འདིར་དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོའི་རྒྱུད་ཀྱི་ ཚོགས་བཅད་རྣམས་ཀྱི་ཚིག་ཕྲང་དང་པོ་དང་། གསུམ་པ་བཅས་ཀྱི་ཀ་མད་རིམ་པ་རྣམས་ བཀོད་ཡོད།།

## དཔེ་དེབ་དཀོན་རིགས་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ( ༡༢༣–༡༥༣ )

འགོ་བརྗོད་འདི་དང་འབྲེལ་བའི་ད་བར་གྱི་དུས་རེབ་དུག་ནང་གལ་གནད་ཆེ····· བའི་ལག་བྲིས་མ་དཔེ་བརྒྱ་དང་བདུན་ཅུ་ཙམ་གྱི་སྐོར་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད། དེ་དང་ཕྱོགས···· མཚུངས་སྐབས་འདེར་གལ་གནད་ཆེ་བའི་གཞུང་གྲངས་ལྔ་བཅུ་ང་ལྔ་ཙམ་གྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།།

## ན་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་དང་པོ་གཏུམ་མོའི་སྒྲུབ་ཐབས། ( ༡༥༥–༡༤༡ )

སྐུ་གསུམ་ ( རྡོ་རྗེ་འཆང་ ) གྱི་བདག་ཉིད་ཅན་སངས་རྒྱས་ཀྱི་གོ་འཕང་སྒྱུར་དུ་ཐོབ་པར་འདོད་པའི་སྒྲུབ་པ་པོ་རྣམས་ལ། ན་རོ་ཆོས་དྲུག་གི་ཉམས་ལེན་གལ་ཆེ་བས····· རྩམ་ཤོག་འདིར་ན་རོ་ཆོས་དྲུག་གི་ནང་ཚན་གཏུམ་མོའི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། གཏུམ་མོ་ལ་བརྟེན་ནས་མི་སྐྱེ་བའི་ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོ་རྟོགས་ནས། འདོད་པ་དང་། མ་རིག་པ་ལས་གྲོལ་ནས། འཁོར་བའི་རྩ་མདུད་ཐམས་ཅད་གྲོལ་ནས་ཤེས་རབ་ཀྱི་རྩའི་ངོ་བོ་དང་ཟག་བཅས་ཀྱི་ཐིག་ལེ་རྣམས་ཟག་མེད་བདེ་བ་ཆེན་པོའི་ཐིག་ལེར་གྱུར་ནས་ཐུང་འཇུག་འཛའ······ ལུས་ཆེན་པོར་གྲོལ་ནས་སོ།།

## རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ནང་གསེས་ཀྱི་དབྱེ་བ། ( ༡༤༣–༡༦༧ )

དུས་རེབ་དུག་པར་རྒྱུད་སྡེ་སྤྱིའི་སྒྲུབ་ཐབས་དང་། རིགས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། འགོ་བརྗོད་འདི་འོག་འདི་ནས་བཟུང་རྒྱུད་སྡེ་སོ་སོའི་སྒྲུབ་ཐབས་སྐོར་རྒྱས་པར་བསམ་ཞིབ་བྱེད་རྒྱུ་ཡིན་པས་རིམ་པ་འདིར་བྱ་རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ། གཞུང་གི་ངེས་འཛིན་རིགས་ཀྱི་དབྱེ་བ་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ཀྱི་སྐོར་བཅས་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། བྱ་རྒྱུད་ཀྱི་སྒྲུབ་ཐབས་ལ་འཇུག་པའི་སྤྱོད་པ་དང་། རྣལ་འབྱོར་གྱི་སྤྱོད་པ་དང་། དངོས་གྲུབ་ཀྱི་སྤྱོད་པ་ཞེས་པའི་དབྱེ་བ་བཞིའི་སྒོ་ནས་གསལ་བཤད་དང་འབྲེལ། བྱ་རྒྱུད་ཀྱི་ས་ལམ་གྱི་ངོས་འཛིན་ཡང་མདོར་བསྡུས་ཙམ་བཀོད་ཡོད།།

# ABSTRACT OF THE ARTICLES

*Vajradevī Stotram* 1–2

This Stotra has been obtained from Dr T. S. Negi who copied it from a ms. in a private collection in Nepal.

*Dharmagaṇḍī-Stavaḥ* 3–8

The hymn occurs in the *Bauddhastotra* Saṅgraḥ, photostat no. 2/535, hymn no. 106 and the Dhāriṇyādi saṅgraḥ, folio 370 preserved in the Śāntarakṣita Library. The above hymnal collections have been detailed in the *Dhīḥ* Review, vols 1-2. The Dharmagaṇḍī-Stavaḥ has been ascribed to kavi Mayūra in the *Dh.S.* while the *St. S.* dubs it is a composition of the śīla-pāramitā Text.

*Introduction to Rare Texts* 9–30

In the class of rare texts besides two copious collections of work 45 rare texts have been acknowledged in the foregoing issues of the *Review*. The present number introduces vols 46-60, as :

46. *Vajrapradtpā nāma Hevajrasādhana Ṭippaṇī*
47. *Caturyoginīnirdeśa Tantra*
48. Jvālāvalī Vajramālā Tantra
49. Catuṣpīṭha-mahāyoginī Tantra
50. Yogāmbara Tantra
51. Niṣpanna Yogāmbara Tāntra
52. Kurukullā-Kalpa
    a. Cakrasaṁvarābhisamaya (Mahāyogaeśvara Luipāda)
    b. amṛtaprabhānāma cakra Sādhanopāyikā (Dombīvajrapāda)
    c. Kurukullā-Sādhana
    d. Arapacana-Sādhana
53. Vajrasattva-Tathāgata-Kāya
54. Tārākalpa
55. Cakrasaṁvara-prayoga

56. Vajrasatva-pārājikā
57. Lokeśvara-pārājikā
58. Yoginījāla Mahātantra
59. Kalparāja Mahātantra
60. Prajñāvajrāvatārana yoga

*Lost Buddhist Discourses* 31-43

The *Review* brought about notices of several works, and hitherto, untraced discourses ensconsed in them with essential comments in its previous issues. In the sixth issue were incorporeted discourses from the *Pradīpodyotana Commentary* of Candrakīrti on the *Guhyasamāja Tantra.*

The present issue has mainly discourses from the *Vimalaprabhā, a Tīkā of Laghu-Kālacakra Tantra.*

The more important are discourses of the first part of the original Tantra in print. The discourses on *Mūlatantra* text are also found in the *Sekoddeśa-tīka.* Such discourses as of this Commentary are given in the *Dhīh* (Vol. I), but in that context discourses from the *Mūlatantra* could not be incorporated. The present issue takes notice of such compositions. Discourses in prose from the Mūlatantra are also instanced on pp. 9-13 of this journal.

*Meaning of Buddhist Technical Terms* 44-60

The significance of this title was specified in the first issue of the *Review.* Glossarial notes from the *Sekoddeśa tīkā* and the *Advayavajra Saṁgraḥ* were inserted in the first two issues of the journal. Interpretative glossarial matter was culled from the *Sādhanamālā, Tattvajñāna-samsidhi-Ṭīkā,* dohākośa-vyākhyā and Caryāgīti-Kośa-Vyākhyā in the third issue, from the Guhyādi-Aṣṭasiddhi Saṁgrah in the fourth; from the *Hevajra-Tantra* and its Commentary *Yogaratna-mālā* in the fifth issue and from the *Pradīpodyotana-Vyākhyā* of Guhyasamāja-Tantra by Candrakīrti. The same class of information is projected in the present issue from the *Kalacakra Tantra.* and its commentary, the Vimalaprabhā ( the Immaculate Light ).

Indriya : *Classification and Definition* 61–66

The definition of the term *Indriya* and its derivation from Indra are contemplated. The number of Indriyas ( Sensory organs ), the organs of greater impor-

tance, their characteristics and such matter is discussed in classification and defini tion of the Indriyas, as known to many different texts on the subject. In this context non Buddhist works have also been consulted.

*Bhagvān in Buddhist Texts* 67–70

The appellative *Bhagavān* has been copiously used for the Buddha in Sanskrit, its pāli substitute being *Bhagavā*. Under the present head the term in various shades of meaning and derivatives of each one of these has been delincated relying upon authentic texts.

*Mudrā* 71-83

The term Mudrā discussed in Vol. 1 of *Dhiḥ* ( V. V. pp. 112-115 ) specified 122 characteristics or marks of mudrā ( the posture ). In vol 3, 88 marks of Mudrā are given. In the same order 75 marks of Mudrā are enumerated in the present issue as taken from the Mañjuśrī-Mūla-Kalpa ( second impression, Mithila Vidyāpītha, Darbhangā ) and the *Sarva-Tathāgata Tattvasaṁgrah* ( edited by Lokesh Chandra and published by MLB publishers ).

*Concept of Five Tathāgats* 84–90

The Buddhist esoteric lore and the Mahāyāna treatises are replete with conceptualisation of the five Buddhas ( the Tathāgatās ). In this context they describe their corresponding postures, colours, Skandhās, the wisdom, consorts, symbols and the like by which they are distinguished for their effulgence.

The concept of five Tathāgatās has been Illustrated in the above aspects in a historical perspective, in the present title.

*The Half-Verse Index from the kālacakra-Tatnra* 91–122

Indices of the *Sekoddeśa ṭīkā*, *Advayavajra-Saṁgrah*, Sādhanamāla and such other works have been published for the convenience of the research. In the sixth issue of the *Review* were published indices of five texts. viz. the *Anuttara Sandhi*, *Ālokamālā*, *Catuhstava*, *Cittavisuddhi Prakaraṇa* and *Pancakrama*, while doing so the history of these works and their authors also came into relief. The same method has also been resorted to bring out the half-verse index of the Kālacakra Tantra in this volume.

*Basic Material of the Rare Texts* 123–143

The basic or resource material of 170 important Buddhist esoteric works, in mss. have been specified in six previous issues of the *Review*. Presently, we publish information regarding 55 other significant mss., summing up their source value.

*Description of First Caṇḍālī Practice Traceable inthe Yoga of the six principles of Nāḍapāda* 144–151

The six Principles of Yoga or occult practices in the system of Naropā (Nāḍapāda Gtum-mo, Sgyu-lūs; Rmi-lam, Hŏd-gsal; Bardo and pho-va) are meant for visualising the physical Body as being vacuous which leads ultimately to the attainment of the Trikāya perceptivity of the Tathāgata.

We discuss here the first of these principles known as the *caṇḍālī yoga*. Preliminary exercises of this yoga leading to visualising of the psychic nerve-system as being vacuous, disciplines the psychic nerve-paths, confers the 'Gift-waves, upon the psychic nerve-centres and vouchsafes the 'Gift-waves' to lead to the conversion of the physical nerve into the mystic at-one-ment ( state of Non-Cognition ). This is the yoga of accomplishing the *Pūrṇa Buddha*.

*The Tantricism and its Esoteric Methods* 152–168

The sixth issue of the *Review* specified general outline of esoteric methods. Currently, these methods are described in detail.

We are taking up in this issue the nature of the Kriyā-Tantra, its rise, Kulas the method and the practice, delving them into the four kinds of *Caryās* 1. Pravesa-Caryā, 2. Yoga-Caryā, 3. Sādhana-Caryā and Siddhi-Caryā. In the order of the Kriyā Tantra, its five bhūmis have been briefly specified.

•